वीर विक्रमादित्य—गर्दभिल्लकुमार, विक्रमसिंह, विक्रमसेन आदि नामोंसे भी प्रसिद्ध थे, अमरकोषकारने तो इनका नाम शूद्रक लिखा है ।

विक्रमादित्यकी राजधानी उज्जयिनीमें थी, उज्जयिनीका जैनधर्मके साथ पहिलेसे ही घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है । विक्रमादित्यने प्रजाके हर प्रकारके कष्टोंको दूर करनेके लिये कोई कमी न रखी, यहातक कि प्रजाकी आन्तरिक स्थिति जाननेके लिये वे गुप्त रूपसे भी कभी कभी पर्यटन किया करते थे । एक बार विक्रमादित्य अपने छोटे भाई भर्तृहरिको राज्यभार सौंपकर बाहर चले गये, परन्तु पीछे भर्तृहरि अपनी राणी पिंगलाके कलंकित चारित्रसे दुःखी विरक्त एवं त्यागी हो गये । ज्यों ही विक्रमादित्यको यह समाचार पहुंचे वे तुरन्त वापस आये और अपना कार्य संभाल लिया ।

विक्रमसंवत् २३ में रचित 'ज्योतिर्विदाभरण' नामक ग्रन्थमें लिखे अनुसार विक्रमादित्यके पास तीन करोड़ पयादा, एक करोड़ अश्वदल, चार लाख नौकादल, और २४३०० हाथी थे ।[१५] उनकी राजसभामें ८०० माडलिका राजा हाजर थे इतना ही नहीं बल्कि रोमके राजके साथ उनका पत्रव्यवहार था ।[१६]

विक्रमादित्य परदुःखभंजन और दानेश्वरीके बिरुदसे विभूषित थे, उनकी उदारता व दानशीलताकी कथायें देशभर में प्रसिद्ध है । वैतालपचीसी और बत्तीसपुतलीकी कथाओंके पाठकोंको विक्रमादित्यके दया आदि गुणोके विषयमें अच्छा परिचय मिलता है । न्यायप्रियता, दयालुता, और प्रजाके प्रति अत्यन्त प्रेमपूर्ण व्यवहारसे विक्रमादित्य प्रत्येकके हृदयमन्दिरमें श्रद्धापात्र हो गया । विक्रमादित्यमे नाम मात्रको भी अभिमान न था, इतने बड़े साम्राज्यका अधिकारी और समृद्ध होने पर भी उसे परसेवासे प्राप्त द्रव्यसे अन्नग्रहण करने और क्षिप्रा नदीमें से स्वयं ही जल ले आकर पीनेकी प्रतिज्ञा थी । ऐसा भी कहा जाता है कि वह चटाईपर सोता था ।

विक्रमादित्यने जैनधर्मके प्रकाण्ड विद्वान् श्री सिद्धसेनजी दिवाकरके आदेशसे ( जिनका परिचय आगे दिया जा रहा है ) प्रजाको ऋणमुक्त कर दिया, विक्रमादित्यके राज्यमें कोई भी किसीका कर्जदार न रहा, इस महान् कष्टसे मुक्ति दिलानेवाले विक्रमादित्य 'परदुःखभंजक' कहेलाने लगे और इसकी प्रसन्नता व स्मृतिमें प्रजाने विक्रमसंवत्सर प्रारम्भ किया।

गाथासप्तशति के कर्ता 'हाल'ने जो ईस्वीसन् ६९ के लगभग या उससे कुछ पूर्व हुआ है, एक गाथामें विक्रमादित्यकी दानशीलताका वर्णन किया है ।

१५ 'जीवदया' ( अक्टूबर १९४३ )

१६ शत्रुञ्जयप्रकाश, पृ. १४

शकारि विक्रमादित्य शिवजीके परमोपासक और देवीभक्त थे। उन्होंने उज्जैनमें सवा दोसौ फीट ऊंचा महाकाल—महादेवजीका मंदिर बनवानेकी उदारता की थी। परन्तु इस बातके प्रबल प्रमाण उपलब्ध होते हैं कि वे एक जैनाचार्यसे प्रभावित होकर जैनधर्ममें दीक्षित हो गये थे, इतना ही नहीं बल्कि अनेक मन्दिरोंका निर्माण, प्रसिद्ध जैन तीर्थ शत्रुञ्जयकी यात्रा व जीर्णोद्धार आदि कई एक कार्य एक जैनके नाते भक्तिपूर्वक किये थे।

वीर विक्रमादित्यके धर्मगुरु आचार्य श्री सिद्धसेन दिवाकर जन्मसे कट्टर ब्राह्मण थे। बाल्यकालसे ही उन्हें विद्याभिरुचि थी। थोड़े ही समयमें वे प्रकाण्ड एवं प्रसिद्ध विद्वान् हो गये। उन्होंने अपने विजेताका शिष्य होजानेकी घोषणा कर रखी थी, परन्तु उनसे बड़े बड़े विद्वान् भी थर्राते थे। एक बार वादविवादमें वृद्धवादी जैनाचार्यने उन पर विजय प्राप्त कर ली, और श्री सिद्धसेन उन्हींके शिष्य एवं जैन साधु हो गये। इनके विद्वत्तापूर्ण अनेक ग्रन्थ उपलब्ध है।

एक बार श्री सिद्धसेन विहार करते हुए उज्जयिनीमें पंहुचे और वीर विक्रमकी सभामें जाकर अपने काव्यचातुर्य एवं पाण्डित्यसे राजाके दिलमें अपने प्रति श्रद्धा उत्पन्न कर ली। कुछ समय व्यतीत होने पर एक दिन वे महाकालेश्वरके मन्दिरमें गये और वहां शिवलिंगकी ओर पांव कर सो गये। दिन होते ही उनके इस कृत्यसे चारों ओर कोलाहल मच गया और यह खबर राजके कान तक भी पंहुची। राजाको भी यह बुरा महसूस हुआ और आज्ञा भेज दी कि ऐसे व्यक्तिको मारपीट कर जैसे भी हो सके वहांसे हटा दिया जाये। ज्योंही ब्राह्मणोने उन्हें मारना प्रारम्भ किया त्योंही वह मार सिद्धसेनको न लगकर राजाके अन्तःपुरकी रानियोंको लगने लगी। इससे राजमहलमें भी कोलाहल मच गया, निदान राजा स्वयं मन्त्रियों सहित वहां पर आया और नम्रता पूर्वक श्रीसिद्धसेनसे प्रार्थना की: महाराज! इस प्रकार शिवजीका अपमान न करें, आपको भी भगवान महादेवकी स्तुति ही करनी चाहिये। सिद्धसेनजीने उत्तरमें कहा—राजन्! इस शिवलिंगके नीचे भगवान पार्श्वनाथकी प्रतिमा विद्यमान है, तुम्हारे राज्यमें यह एक अन्याय है, जिसे दूर करनेके लिये मुझे ऐसा करना पड़ा है, अगर आप देखना ही चाहते है तो देखिये। ऐसा कह कर कल्याणमन्दिर स्तोत्र बोलना प्रारम्भ कर दिया, अभी १२–१३ श्लोक ही बोले गये कि शिवलिंग फट गया और अन्दरसे अवन्ती पार्श्वनाथ भगवानकी प्रतिमा प्रगट हुई।

राजा यह चमत्कार देखकर दिङ्मूढ़ हो गया और पूछा—महाराज! यह क्या? सिद्धसेनजीने राजाकी मनोदशा जानकर धर्मलाभ पूर्वक मूर्तिकी प्राचीनता एवं उसका पूर्व इतिहास कह बताया। इससे राजा प्रभावित हो जैनधर्मका पूर्ण श्रद्धालु एवं भक्त बन गया,

और उस समय एक करोड़ सोनेके सिक्के देनेको थेलियां मंगाई। श्री सिद्धसेनजीने उस भेंटको स्वीकार न करते हुए राजाको उपदेश दिया कि इनको ऐसे पीड़ित एवं दुःखी मनुष्योंमें बांट दो जो कर्ज़से दबे हुए है। श्री सिद्धसेनजीकी इस निस्पृहताका राजा विक्रमादित्यके हृदय पर और भी गहरा प्रभाव हुआ और श्री सिद्धसेनजीके चरणोंमें गिरकर उसने सकुटुम्ब जैनधर्म स्वीकार किया और वह द्रव्य कर्ज़दारों में बांट दिया गया, जिससे विक्रमादित्यके समस्त राज्यमें कोई कर्ज़दार न रहा। इस प्रकार उऋण हो जानेसे प्रजाने विक्रमादित्यका बड़ा उपकार माना, और ऋणमुक्त होनेकी प्रसन्नता प्रगट करने, इस स्मृतिको चिरस्थायी करने एवं अपने उपकारी राजाकी कीर्ति विश्वदिगंत करनेके लिये विक्रमसंवत् प्रारम्भ किया[१७]। इस प्रकार संवत्प्रवर्तक यही गर्दभिल्लवंशी शकारि विक्रमादित्य थे।

कई ऐतिहासिक माल्वसंवत्को ही विक्रमसंवत् होना मानते हैं और कई इसे कृत-संवत्के नामसे भी कहते हैं। उनका मन्तव्य है कि विदेशियोकी जीत पर मालवगणने इस संवत्का प्रचार किया एवं इस तिथिसे कृत युगका आरम्भ माना अतः मालवसंवत् अथवा कृतसंवत् भी कहने लगे। एक लेखकने इसे क्रांतसंवत् लिखा है। अस्तु, जो हो और चाहे जितने संवत् चले हों परन्तु इतने समयतक विक्रमसं. के अतिरिक्त कोई चल नहीं सका! पाश्चात्य विद्वानो और वर्तमान कालीन अनुसन्धानकोंका मन्तव्य है कि विक्रमसंवत्प्रवर्तक राजा जैन धर्मानुयायी थे और जैनियोंने ही इसका संचालन किया था। डाक्टर भाउ दाजी कहते हैं—

"I believe that the era (Vikrama) was introduced by the Buddhists or rather the Jains."

अर्थात् मेरा मन्तव्य है कि विक्रमसंवत् बौद्धो—बल्कि जैनोंने प्रारम्भ किया है।

एक दूसरे विद्वान् (जर्नल आफ धी बोम्बे ब्रेंच आफ दी रायल एशियाटिक सोसायटी पु. ९ पृष्ठ १४५ में) लिखते है कि—

"Vikram Samvat is used by the Jains only."

अर्थात् विक्रम संवत्का उपयोग केवल जैनोने ही किया है।[१८]

---

१७ इति श्रीविक्रमादित्य शास्त्यवन्तीं नराधिपः।
अनृणां पृथिवीं कुर्वन् प्रवर्तयति वत्सरम्॥—प्रभावकचरित।

सदत्तु गर्दभिल्लस्यैव सुतेन विक्रमादित्येन राज्ञोज्जयिन्या राज्यं प्राप्य सुवर्णपुरुषसिद्धिबलात् पृथिवीमनृणां कुर्वता विक्रमसंवत्सर. प्रवर्तित.।—मेरुतुङ्गाचार्यविरचित स्थविरावलि अथवा विचारश्रेणी।

१८ प्राचीन भारतवर्ष—(डा. टी. एल. शाह.) भा. ४ पृ. ४३-४४.

विक्रमसंवत्के सम्बन्धमें एक लेखक महोदयने बहुत ही विचित्र कल्पना की है कि—

"विक्रमसंवत्का जन्म बौद्ध और जैन धर्मों पर ब्राह्मणधर्मकी महान् विजय स्मृति है।"[१९] ब्राह्मणधर्मका गौरव बतानेके लिये वे अपनी कल्पनासे संवत्प्रवर्तकको बौद्ध और जैनधर्मका नाश करनेवाला मानते हैं। लेखक महोदयकी युक्ति यह है कि यह संवत् यदि जैन संवत् होता या जैनोंका चलाया होता तो ब्राह्मण अपने पंचांगमें इसे कदापि स्थान न देते, क्योंकि बौद्ध—जैनधर्मसे ब्राह्मणोंकी घोर शत्रुता थी। लेखक महोदय आगे चलकर यह स्वीकार करते हैं कि जैन साहित्यमें विक्रमादित्यकी कथा विशद रूपसे मिलती है तथा संवत्कर्ता विक्रमका नाम साफ लिखा है, तथापि जैनधर्मसे ब्राह्मणोंके खिलाफ होनेसे गर्दभिल्लके पुत्र विक्रमादित्यकी बात सत्य मननेको तैयार नहीं, उन्होंने अपने लेखमें ज़बरदस्ती यह ठूंसनेकी कोशिश की है कि विक्रमादित्य जैनियोका संहारक व उच्छेदक था। विक्रमादित्य जैनियोंका घोर शत्रु था या नहीं? यह तो उन्हे बाकी लेख बतायेगा, परन्तु उन्होंने जिस युक्तिके आधार पर यह कल्पना खड़ी की है वह हास्यास्पद ही नहीं बल्कि विचित्र और निस्सार भी है। वे स्वयं अपनी युक्तिको बुद्धिकी कसौटी पर परख लें, उनकी ही युक्तिको उनकी सेवामें भेंट करते हुए बताना पर्याप्त है कि यदि विक्रमादित्य जैनधर्मके संहारक व उच्छेदक होते तो जैनोमें उनका नाम सम्मान पूर्वक कहीं भी उपलब्ध न होता। लेखकके मन्तव्यानुसार जैनोंसे शत्रुता भी ली जाये तो भी राज्यभय, राज्यप्रेम, अथवा लोभमें आकर ब्राह्मणोंने विक्रमसंवत्का प्रयोग किया हो तो यह असम्भव नहीं। जैन साहित्य बतलाता है कि विक्रमादित्यने शत्रुञ्जय तीर्थयात्राका एक महान् संघ निकाला, ११३ जिनमन्दिर बनवाये, और ७०० मन्दिरोंका जीर्णोद्धार कराया।[२०]

शत्रुञ्जय महात्म्य तथा अन्य जैन साहित्य ग्रन्थोंमें विक्रम द्वारा शत्रुञ्जयके जीर्णोद्धारके उल्लेख उपलब्ध होते है। शत्रुञ्जय महातीर्थके उद्धारकोंके नामवर्णन करते हुए श्री धर्मघोषसूरि 'शत्रुञ्जय महातीर्थकल्प'में लिखते हैं—

संपइ विक्कम बाहड शालपलित्तामदत्तरायाइ।
तं उद्धरिहिंति तयं सिरि सत्तुंजयं महातित्थं॥

इस गाथा द्वारा शत्रुञ्जय महातीर्थके उद्धरकोंमें संप्रतिराजा, विक्रमराजा, बाहडमंत्री, शालिवाहनराजा, पादलिप्तसूरि, आमराजा, दत्तराजाके नाम बताये है।

अभिधानराजेन्द्र कोष भाग ५ पृ. ८५३ पर दिये गये एक उद्धरणसे भी इस बातकी पुष्टि होती है—

---

१९ नागरीप्रचारिणीपत्रिका भा. १४ पु. ४ पृ. ४५१.

२० जैनाचार्यो—मु. न्यायविजयजी।

संप्रति विक्रमादित्यः शालिवाहनवाग्भटौ।
पादलिप्ताऽऽम्रदत्तश्च, इत्यस्योद्धारकारकाः ॥

जैन साहित्यमें ऐसे अनेक उल्लेख उपलब्ध हैं जिनमें कहा गया है कि गर्दभिल्लवंशी अवन्तीपति शकारि राजा विक्रमादित्य तथा उसके मित्र आन्ध्रपति हाल—शालिवाहनने साथ मिलकर जैनाचार्य पादलिप्तसूरि, नागार्जुन और आर्य खपुटाचार्यकी विद्यमानतामें शत्रुंजयतीर्थ पर कुछ धार्मिक कार्य कराये। कहाजाता है कि एकवार तीर्थका जीर्णोद्धार और दूसरी वार मन्दिर पर ध्वजारोहण कराया, जीर्णोद्धारके समय महुवा—मधुवंति (सौराष्ट्र)के मूल निवासी एवं व्यापारार्थ अरबस्तान तक जाकर अपार लक्ष्मी प्राप्त करनेवाले सेठ जावडशाहने साथ दिया था। शत्रुञ्जय माहात्म्यमें जावडशाह द्वारा किये गये उद्धारका विस्तृत वर्णन दिया है।[२१]

जैन साहित्यग्रन्थोंसे प्रतीत होता है कि श्रीकालकसूरि, और श्रीसिद्धसेन दिवाकरके अतिरिक्त पादलिप्तसूरि, नागार्जुन और आर्य खपुटाचार्य ये प्रखर विद्वान् राजा विक्रमादित्यके समकालीन थे।

यह भी कहा जाता है कि राजा विक्रमादित्यकी सभामें नवरत्न (नौ बड़े बड़े प्रसिद्ध विद्वान्) रहते थे, राजा विक्रमादित्य उनका आश्रयदाता था। उनके नाम ये है—१. प्रसिद्ध कवि और अनेक काव्यके रचयिता श्री कालिदास, २. प्राकृत व्याकरणके कर्ता वररुचि, ३. अमरकोषके रचयिता अमरसिंह, ४. बृहत्संहिताज्योतिषग्रन्थके निर्माता वराहमिहिर, ५. धन्वतरि, ६. क्षपणक, ७. वेतालभट्ट, ८ घटकर्पर और ९ शंकु। परन्तु ऐतिहासिक दृष्टिसे इन सब विद्वानोंका एक समयमें होना सिद्ध नहीं होता इससे लोग इसे कल्पित मानते है।

विक्रमादित्य द्वारा निर्माण की गई एक चिरस्मरणीय एवं दर्शनीय कृति उज्जैनकी वेधशाला है, जो भूगोल एवं ज्योतिषशास्त्रके विद्वानोंके लिये विशेष उपयोगी है। उनकी इस कृतिके लिये भारतीय एवं पाश्चात्य विद्वान् चिरकृतज्ञ रहेंगे।

विक्रमादित्यने अपने नामका कोई मुद्राप्रसार किया था या नहीं यह अभी अन्धकारमें है। विक्रमादित्यका कोई सिक्का अभी तक प्राप्त नहीं हुआ, परन्तु इस सम्बन्धमें डाक्टर टी. एल. शाहने प्राचीन भारतवर्ष भा. ४ में विचार प्रदर्शित करते हुए जो कल्पना की

---

२१ विक्रमराजा द्वारा निजसे कियेगये उद्धारका यद्यपि कोई ऐतिहासिक प्रमाण दृष्टिगत नहीं होता, परन्तु भावडशाको विक्रमादित्यने प्रसन्नतापूर्वक मधुमावनी (महुवा) आदि १२ गॉव दिये। उस समृद्धिसे उसके पुत्र जावडको शत्रुञ्जय उद्धारका सद्भाग्य प्राप्त हुआ, इसलिये उद्धारकके अनुमोदकके तौर पर एवं शत्रुञ्जयकी सीमा पर उस समय विक्रमादित्यका राज्य होनेसे उसे अन्तर्गत उद्धारक मान लिया हो यह सभव है।—शत्रुंजयप्रकाश.

है सम्भवतः वह कल्पना सुसंगत हो सकती है। उसका सारांश यह है कि: " विक्रमादित्यसे पहिले और बादमें होनेवाले छोटे छोटे राजाओंके सिक्के तो मिलते हैं, परन्तु जिसका राज्य ६० वर्ष तक अखण्ड रूपसे चला हो उसके सिक्के चले ही नहीं इसकी सम्भावना कम है अथवा सम्भव है कि अभी तक सिक्के पूरी तरह पहिचाने ही न गये हो। क्योंकि सिक्का चलाने वाले हिन्दु राजाओमेंसे किसीने अपना नाम या चेहरा सिक्के पर खुदवाया हो ऐसा प्रमाण नहीं मिलता, प्राय: अपने धर्म अथवा वंशका कोई चिह्न अंकित करनेकी प्रथा थी। मेरी एक कल्पना है कि उज्जैनके कुछ सिक्के ऐसे भी हैं जिन पर वेधशालाके चिह्नके अतिरिक्त ◡ चन्द्र-बिन्दु अथवा 卐 स्वस्तिकका चिह्न भी है, सम्भव है कि ये सिक्के विक्रमादित्यके हों और यदि ऐसा प्रमाणित हो जाये तो उससे भी विक्रमादित्यका जैनधर्मानुयायी होना प्रमाणित होता है, क्योंकि ◡ चन्द्रबिन्दु को जैनधर्ममें सिद्धशिला और 卐 स्वस्तिकको चार गतिका प्रतीक धार्मिक चिह्न माना ही जाता है।"

विक्रमादित्यकी आयुष्य एवं राज्यकालके सम्बन्धमें भी ऐतिहासिकोंका निश्चित मत नहीं। राज्यकाल कोई ६० वर्ष और कोई इससे भी अधिक मानते हैं। एवं आयुष्यके सम्बन्धमें भी यह अनुमान है कि शकोंको पराजित करते समय उसकी आयु कमसे कम २५–३० वर्ष होगी और ६० वर्ष या इससे अधिक समय राज्यकालका है, इससे अनुमानतः ९०-९५ वर्षसे तो किसी भी दशामें कम नहीं होगी।

विक्रमादित्यकी कितनी रानियां एवं पुत्र थे यह भी इतिहासके प्रकाशमें नहीं आया। कई ऐतिहासिकोंमें विक्रमादित्यके बाद उसके पुत्र माधवसेन, जिसने आरबी समुद्रमें एक टापूके राजाकी कुमारी सुलोचनासे विवाह किया था, के राज्यपाट संभालनेका उल्लेख किया है। श्रीमेरुतुंगाचार्यजीकी स्थविरावलि अथवा विचारश्रेणिके अवतरणानुसार विक्रमके बाद उसका पुत्र विक्रमचरित्र उर्फे धर्मादित्य राज्यसिंहासन पर बैठा।

इसमें सन्देह नहीं—विक्रमादित्य राजा महाप्रतापी, ओजस्वी, प्रतिभासम्पन्न, प्रभा-वशाली, न्यायप्रिय, प्रजावत्सल, गुणग्राही, धर्मात्मा, दयालु एवं दानशील थे और जैनधर्मके साथ उनका घनिष्ठ सम्बन्ध था।



# विक्रमादित्य सम्बंधी जैन साहित्य

लेखक—श्रीयुत अगरचंदजी नाहटा, बीकानेर

भारतवर्षके इतिहासमें महान् प्रतापी अक्षुण्णकीर्तिशाली सम्राट विक्रमादित्यका स्थान अजोड़ है। उनके द्वारा प्रवर्त्तित विक्रम नामक संवत्सर शताब्दियोंसे सर्वाधिक प्रसिद्धि प्राप्त है। विक्रमादित्यकी कथाएं भारतके कोने कोनेमें प्रसिद्ध हैं, पर खेद है कि विक्रमादित्यकी कथाएं और संवत्सरकी जितनी अधिक प्रसिद्धि है, उनके विशुद्ध इतिहासकी जानकारी उतनी ही अन्धकारमय है। कुछ समय पूर्व तो ऐतिहासिक विद्वानोंको यहां तक संदेह हो गया था, और कई अंशोंमें अबतक भी है, कि विक्रमसंवत्सरका प्रवर्त्तक शकारि विक्रमादित्य नामका राजा इ. स. पूर्व ५७ में हुआ भी था या नहीं[१]। पर हर्षकी बात है कि अब यह मत अनेक नवीन अनुसन्धानों द्वारा शिथिल हो गया है। इतने पर भी यह समस्या भलीभाँति सुलझ नहीं पाई है और अब भी यह प्रश्न विवादास्पद रूपमें उपस्थित है।

स्वर्गीय पुरातत्त्वविद् श्रीकाशीप्रसाद जायसवालके मतानुसार ईस्वीपूर्व ५७ में शकारि गौतमीपुत्र सातकर्णीने नहपाण आदि शकराजाओंका उन्मूलन कर विक्रमादित्यके पदसे प्रसिद्धि प्राप्त की[२]। और इस मतका समर्थन श्रीयुक्त जयचंद्र विद्यालंकार आदि विद्वानोंने भी किया है[३]। जैन परम्पराके अनुसार इस समय बलमित्र नामक राजाने शकोंको हटा कर उज्जयिनी पर अधिकार किया था। इसके पूर्व इतिहास—शकोंके आगमन-गर्दभिल्लके उच्छेदन—का विशद वर्णन कालकाचार्य सम्बन्धी उल्लेखों एवं कथाओंमें पाया जाता है। जैन पुरातत्त्वविद् मुनि कल्याणविजयजीने अपने "वीरनिर्वाणसंवत् और जैन कालगणना"[४] नामक निबन्धमें इस घटनाका संक्षिप्त[५] विवरण दिया है[६]। और बलमित्रको विक्रमादित्य सिद्ध किया है।

---

१ भारतीय इतिहासकी रूपरेखा पृ. ७८५ और चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य पृ. ३९।

२ सन १९१४ में पटनाके अंग्रेजी दैनिक 'एक्सप्रेस में प्रकाशित 'ब्राह्मिन एम्पायर' शीर्षक लेख और चन्द्रगुप्त विक्रमादित्यकी प्रस्तावनामें।

३ भारतीय इतिहासकी रूपरेखा पृ. ७३२ से ७८८।

४ नागरीप्रचारिणीपत्रिका भाग १० अक ४।

५ इस घटनाका कुछ विस्तारसे वर्णन मुनि कल्याणविजयजीने अपने 'आर्य कालक' नामक लेखमें किया है, जो कि द्विवेदी अभिनन्दन ग्रन्थके पृ. ९८ से ११९मे छपा है।

६ जैन परम्पराकी कालिकाचार्य कथाकी ऐतिहासिकनाको अब विद्वानोने स्वीकार किया है, जैसे-(१) श्रीयुत गगाप्रसाद महेता एम. ए. 'चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य' ग्रन्थके पृ. ३९ में लिखते हैं— "...इसमें कुछ सन्देह नही कि इस कथानकका आधार ऐतिहासिक है"। (२) पुरातत्त्ववेत्ता डॉ. स्टेने कोनोने खरोष्ट्रीलेख कोर्पस इ इन्डिकेरम् जिल्द २ भाग १ पृ. २५-२७मे लिखा है कि—" इस जैन कथा पर अविश्वास करनेका लेश भी कारण मुझे नही प्रतीत होता।

## विक्रमादित्यकी कथाओंका विशाल साहित्य

विक्रमकी लोकप्रियताका ज्वलंत उदाहरण उनके सम्बन्धी विशाल साहित्य है। यह साहित्य इतना विशाल है कि किसीके राज्यकी कथाएं इतने विपुल प्रमाणमें नहीं पाई जाती। वेतालपचीसो, सिंहासनबत्तीसी आदि कथाओंके ग्रन्थ प्रायः भारतोय सभी प्रमुख भाषाओंमें पाये जाते हैं। इन कथानकामेंसे कई कथाओंका आधार बहुत प्राचीन साहित्य है। उदाहरणार्थ वेतालपचीसीकी कथाएं ११ वीं शताब्दीके प्रसिद्ध कथासंग्रह—१ बुधस्वामीविरचित बृहत्कथाश्लोकसंग्रह, २ क्षेमेन्द्ररचित कथामंजरी (ई. १०५०), ३ सोमदेवरचित कथासरित्सागर (ई. १०७०)—में पाई जाती है। इन तीनोंका आधार गुणाढ्यरचित बृहत्कथा ग्रंथ है, जो पैशाची भाषामें था, पर अभी लुप्त है। इसका समय ई. की ५ वीं शताब्दीके पूर्वका ही अनुमान किया जाता है। इसी प्रकार पंचदंडकी कथाओंका जैन चरित्र सं. १२९० का रचित है। क्षेमंकरने, सिंहासनबत्तीसीको महाराष्ट्री भाषाम रचित उक्त कथाको देखकर, अपना ग्रन्थ बनानेका उल्लेख किया है। खेद है कि यह महाराष्ट्री भाषाकी कथा भी अब उपलब्ध नहीं है एवं उसका समय अज्ञात है। जैन कवि राजवल्लभने सिद्धसेनरचित सिंहासनद्वात्रिंशिकाका उल्लेख किया है, पर वह भी अब प्राप्त नहीं है। विक्रम सम्बन्धो कथाओं एव साहित्यकी प्रचुरता होने पर भी जब हमारे भारतीय विद्वानोंने उनकी खोज, तुलनात्मक अध्ययन, आलोचना व प्रकाशनकी ओर उदासीनता दिखाई है तब पाश्चात्य विद्वानोंने इसकी अच्छी कदर की है; उन्होंने कई कथाओंको बड़े सुन्दर ढंगसे सम्पादित कर प्रकाशित[७] किया है; उनके अनुवाद अंग्रेजी, फ्रेंच, जर्मन, स्वीडोश भाषाओंमें आलोचनाके साथ प्रकाशित किये हैं।

## विक्रमसंबंधी समग्र साहित्य और उसमें जैन साहित्यका स्थान

जैसा कि उपर लिखा जा चुका है विक्रमसम्बंधी साहित्य बहुत विशाल है। संस्कृतमें उपर्युक्त ३ कथाग्रन्थोंके अतिरिक्त शिवदासकृत वेतालपंचविंशति (प्रति–स्टेट लायब्रेरी बीकानेर) एवं यही कथा जंभलदत्त (बंगीय विद्वान् जीवानंद प्रकाशित–कलकत्ता) रचित प्रकाशित है। केटलोग्स केटलोग्राममें वल्लभरचित उक्त नामके ग्रन्थका एवं सिंहासनद्वात्रिंशिकाका वररुचि, कालिदास, रामचंद्र (संभवतः रामचंद्रसूरि ही हैं) और शिवके रचित होनेका उल्लेख है। जैन ग्रंथावलीमें विद्यापति भट्टरचित विक्रमचरित्रका उल्लेख पाया जाता है। बीकानेर स्टेटकी अनुपसंस्कृत लायब्रेरीमें मलेखेडर भट्टरचित विक्रमार्कचरित्रकी प्रति है, जिसमें सिंहासनबत्तीसीकी कथाएं हैं। संस्कृत साहित्यके इतिहासके पृ. ३१७ में माद्रपुरसे प्रकाशित विक्रमार्कचरित्रका उल्लेख किया है वह विशेष संभवतः यही होगा। पैंजरके सम्पादित कथासरित्सागरके अंग्रेजो अनुवादके परिशिष्टमें एतद्विषयक प्रकाशित साहित्यकी सूची दी है। उसके अनुवाद तामिल एवं महाराष्ट्री भाषाओंमें भी है जो केनकेड और वेबिंगरनने किये हैं। गुजराती

७ हावर्ड ओरोयन्टल सिरिझसे सिंहासनद्वात्रिंशिकाके ४ रूपान्तर बडे उत्तम ढंगसे सानुवाद प्रकाशित हुए हैं, एवं पंचदण्डछत्रप्रबंध भी जर्मनीसे प्रकाशित हो चुका है।

भाषामें नरपतिरचित पंचदंडवार्ता (सं. १५६०) एवं मधुसूदन व्यासकृत हंसावलीचरित्र (सं. १६५४) फार्बस सभासे प्रकाशित हैं। गुर्जरके प्रसिद्ध कवि सामलभट्ट (सं. १७७९-७०) ने विक्रमकी पंचदंड-सिंहासनबत्तीसी कथाओंको लेकर बहुत सरस साहित्यका निर्माण किया है। पर इस भाषामें अधिकतर साहित्य जैनोंका ही है, जिसका परिचय इस लेखमें कराया जाता है। हिन्दी साहित्यमें वेतालपचीसी एवं सिंहासनबत्तीसीकी कथाओं पर कई कवियोंके ग्रंथोंका पता चला है, जैसे-

१ वेतालपचीसी—१ गंगाधर (विक्रमविलास सं. १७३९), २ भवानीशंकर (सं. १८७१), ३ देवीदत्त (सं. १८१२), ४ शंभुनाथ त्रिपाठी (सं. १८०९), ५ भवानीसहाय, ६ सूरत मिश्र (उ. हि. खोज रिपोर्ट), ७ लल्लुलाटन (गद्य), ८ भोलानाथ चौबे (विक्रमविलास-पद्य) (पेजर संपादित कथासरित्सागरका परिशिष्ट)। इनके अतिरिक्त दो ग्रन्थ मेरी खोजमें नये मिले हैं—१ प्रह्लादरचित[८] सं. १६६१ भा. व. ८ (श्री पूज्यजी भं:), २ अपूर्ण हमारे संग्रहमें।

२ सिंहासन बत्तीसी—१ गंगाराम, २ परमसुख, ३ कृष्णदास, ४ मेघराज प्रधान, काजिमअली (सं. १८०१), ६ लल्लुलाटन।

राजस्थानी भाषामें कवि हालूरचित पद्यमय वेतालपचीसी (पद्य ७७३ पत्र १४ से १८ वर्धमान भंडार) एवं विक्रमपरकायाप्रवेश विप्रवसतारचित (पद्य ३२१ पत्र ७ गोविंद पुस्तकालय) एवं गद्य राजस्थानीमें बीकानेरनरेश अनुपसिंहजीके लिये रचित वेतालपचीसी, सिंहासनबत्तीसीके अतिरिक्त उक्त नामवाले अन्य गद्य अनुवाद एवं पंचदंड, चोबोली (प्र. सस्ता साहित्य मंडल देहली) और शनिकथा आदि साहित्य उपलब्ध है।

यद्यपि विक्रमविषयक जैनेतर साहित्यकी कमी नहीं है, फिर भी प्राचीनता एवं विपुलतामें विक्रम विषयक जैन साहित्य भारतीय समग्र साहित्यसे बाजी मार-लेता है। जब कि भारतीय विविध भाषाओंके एतद्विषयक प्राचीन ग्रंथ सब मिलाकर ५० से कम होंगे, अकेले जैन विद्वानोंने ५५ ग्रन्थ रचकर जो गौरव प्राप्त किया है वह अत्यंत श्लाघनीय एवं उल्लेखनीय प्रयत्न है।

तेरहवीं शताब्दीके पश्चात् विक्रम विषयक जैन साहित्यका निर्माण प्रारंभ होता है, उन सबमें विक्रमादित्यके साथ सिद्धसेन दिवाकर नामक जैन विद्वानके संबंधका उल्लेख पाया जाता हैं। सिद्धसेन दिवाकरका समय विक्रमकी पांचवीं शताब्दी है[९], अतः वे उल्लेख द्वितीय चंद्रगुप्त विक्रमादित्य सम्बंधी प्रतीत होते हैं। इसी प्रकार अन्य कई उल्लेख भी विक्रमादित्य नाम साम्य रखनेवाले २-३ विक्रमादित्यके सम्मिश्रण हो गये मालूम देते हैं। खेद है कि-हमारे विद्वानोंने विक्रमादित्यके कथारूप विशाल साहित्य पर गंभीर आलोचनात्मक दृष्टि नहीं डाली, अन्यथा कई नवीन तथ्य प्रकाशमें आनेकी संभावना है। मेरे नम्र मतानुसार पीछली अनेक कथाओंमें थोडा-बहुत ऐतिहासिक तथ्य अवश्य है।

---

८ पंजाबकी खोज रीपोर्ट (१९२२-२४) के पृ. ४७ में इसका रचनासमय १७६१ बतलाया है, पर वह गलत है।

९ सन्मतिप्रकरण-प्रस्तावना एवं प्रभावकचरित्रमें मु. कल्याणविजयजीका पर्यालोचन

# विक्रमादित्य विषयक जैन साहित्यकी सूची

## (१) संस्कृत (मौलिक) ग्रन्थ

| रचनासमय | ग्रन्थनाम | रचयिता | प्राप्ति एव प्रकाशनस्थान |
|---|---|---|---|
| १ सं. १२९०–९४ | पंचदंडात्मक विक्रमचरित्र | अज्ञात | हीरालाल हंसराज जामनगर (उ. जै. सा. सं. इ) |
| २ १३ वीं या १५ वीं शताब्दी | सिंहासनद्वात्रिंशिका[10] | क्षेमंकर | प्र. उ. लाहौरके सूचिपत्रमें |
| ३ सं. १४७१ के लगभग | विक्रमचरित्र[11] | कासहृदगच्छीय उ. देवमूर्ति | सं. १४९६ लिखित प्रति लींबडी भं. |
| ४ सं. १४९० माघ शुदि १४ रवि खंभात | विक्रमचरित्र (पंचदंड) ग्रं. २५०० | साधुपूर्णिमा रामचद्रसूरि | दानसागर भंडार बीकानेर |
| ५ सं. १४९० माघ शुदि १४ रवि दर्भिकाग्राम | विक्रमचरित्र (सिंहासन द्वात्रिंशिका)[12] | ,, | उ. जै. सा. सं. इ. |

१० कई विद्वान इसे १३ वी शताब्दीका बतलाते हैं। घटपुरुषचरित्रके कर्ता क्षेमकर १५ वी शताब्दीमें हुए है । इस सिंहासनद्वात्रिंशिकामें इसका आधार महाराष्ट्री भाषाका उक्त कथानक बतलाया है पर वह अभी अज्ञात हैं।

" श्रीविक्रमादित्यनरेश्वरस्य चरित्रमेतत् कविभिर्निबद्धैः । पुरा महाराष्ट्रवरिष्टभाषामय महाश्चर्यकरं नराणाम् ॥
क्षेमकरेण मुनिना वर गद्यपद्यबधेन युक्तिकृतसरकृतबधुरेण । विश्वोपकारविलसद्गुणकीर्तिनायं चक्रे चिरामरपडितहर्षहेतुः ॥

बीकानेर स्टेट लायब्रेरीमें २, बृहद्भडारमें २, हमारे सग्रहमें भी इसकी १ अपूर्ण प्रति है ।

११ इसके १४ सर्गोंके नाम इस प्रकार हैं–विक्रमोत्पत्ति, राज्यप्राप्ति, सुवर्णपुरुषलाभ, पचदडछत्रप्राप्ति, द्वादशावर्तवन्दनकफलसूचककौतुक नयवीक्षि, देवपूजाफलसूची, राज्यागमन, विक्रमप्रतिबोध, जिनधर्मप्रभावसूचक हसावलीविवाह, विनयप्रभाव, नमस्कारप्रभाव, सत्त्वाधिककथाकोष, दानधर्मप्रभाव, स्वर्गारोहण, सिंहासनद्वात्रिंशिका ।–(जै. सा. स. इ. पृ. ४६८) इस ग्रथकी एक और प्रति स. १४८२ लिखित बम्बई रो. ए. सो. के न. १७७३ में हैं।

१२ इसका गुजराती अनुवाद (स्व. मणिलाल नभुभाईका) बडोदेके केलवणी खातासे स. १९५१ में प्रकाशित हुआ है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६ सं. १४९९ | विक्रमचरित्र[13] ग्रं. ६७१२ | तपागच्छीय शुभशील | प्र. हेमचंद्राचार्य ग्रं. अमदावाद |
| ७ सं. १५२४ के लगभग | सिंहासनद्वात्रिंशिका[14] | धर्मघोषगच्छीय राजवल्लभ | प्रति–गोविंद पुस्तकालय सं. १६१२ लि. बीकानेर |
| | | | जीरा (पंजाव) भंडार |
| ८ | विक्रमचरित्र पद्य ३६ | राजमेरु | उ. जैन ग्रंथावली पृ. २५९ |
| ९ | " | इंद्रसूरि | |
| १० | " पंचदंडप्रबंध | पूर्णचंद्र | " " १६० |

(२) प्रबंधसंग्रहोंके अन्तर्गत सामग्री

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ सं. १३३४ चै. शु. ७ | प्रभावकचरित्र | प्रभाचंद्रसूरि | वृद्धवादिप्रबंध |
| २ सं. १३६१ वै. शु. १५ वर्धमानपुर | प्रबंधचिंतामणि | मेरुतुंगसूरि | विक्रमार्कप्रबंध |
| ३ सं १४०५ दिल्ली | प्रबंध कोष (चतुर्विंशति प्रबंध) | राजशेखरसूरि | विक्रमादित्यप्रबंध<br>सिद्धसेनप्रबंध |
| ४ १३ वींसे १५ वीं शताब्दी | पुरातन प्रबंध संग्रह | अज्ञात | विविधविक्रमार्कप्रबंध |

५ अज्ञातकर्तृक कई प्रबंध एवं चरित्र जैन भंडारोमें प्राप्त हैं। ( नं. १ से ४ ग्रंथ सिंघी जैन ग्रन्थमालासे प्रकाशित हैं )

---

१३ इसकी प्रति बीकानेरके जयनद्रजीके भंडारमें भी है। इसके १२ सर्गोंके नाम इस प्रकार हैं–अग्निवेतालोत्पत्ति, सुकोमलाप्राणिग्रहण, खर्परचोरोत्पत्तिनिग्रह, विक्रमचरित्रजन्म अवदातकरण–पितृमिलन, शुभमतिरूपमतीपाणिग्रहण, विक्रमचरित्र कनकश्रीनाम, सिद्धसेनप्रबोध–वसुधाअनृणीकरण–कीतस्तम्भविरचन, शत्रुंजयोद्धार, पचदडवर्णन, कालीदासोत्पत्ति, सौभाग्यसुन्दरीपरिणयन–तत्परीक्षाकरणाय घटकुमारमिलन, विक्रमादित्यस्वर्गगमन, चतुश्चामरहारिणीवर्णन विक्रचरित्रराज्योपवेशन यात्राकरण स्वर्गगमन।

१४ इसकी यह एक ही प्रति पत्र ४८ की बीकानेरके गोविंदपुस्तकालयमे मिली है। इसमें इससे पूर्व सिद्धसेनरचित उक्त कथाका उल्लेख है, जैसे–

"पूर्व श्रीसिद्धसेनेन विक्रमादित्यकीर्तनम्। कृत सिंहासनस्थान जगजनमनोहरम् ॥ १ ॥"

अंतमें कर्ताने अपना परिचय एव गद्यवधसे उक्त पद्यवधकथा रचनेका निर्देश इस प्रकार किया है—

गच्छः श्रीधर्मघोषस्तदनु सुविहितश्रकचूडामणित्व वादीन्द्रो धर्मसूरिर्नृपवरतिलको वोधको वीसलस्य।

जित्वा वादान्यनेकविविधगुणगणा शासने चोन्नतिं य. यस्य श्रीमूलपट्टे त्रिजगजयकरो श्रीयशोभद्रसूरिः ॥ ७२ ॥

श्रीविक्रमार्कगुणवर्णनगद्यवधात् पद्ये कृता सुगमता जनकौतुकाय। सूरेन्द्रशिष्यमहिचन्द्रगुणाधिकेन श्रीराजवल्लभकृता वरपाठकेन ॥ ७३ ॥

३ लोकभाषामें[१५] विक्रमविषयक जैन साहित्य

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ सं. १४९९ | विक्रमचरित्र कुमाररास | वडतपागच्छीय साधुकीर्ति | उ ज. गु. क. भा. १ पृ. ३५ |
| २ सं. १५६५ जे. शु. | विक्रमसेन चौपइ | पूर्णिमागच्छीय उदयभानु | ,, ११३ |
| ३ सं. १५९६ के लगभग | विक्रमरास | तपागच्छीय धर्मसिंह | ,, १६५ |
| ४ सं. १६३८ मा. सु. ७ र. उज्जयिनी | विक्रमरास[१६] | आगम बिडालंब गच्छीय मंगलमाणिक्य | ,, २४७ |
| ५ सं. १७२२ ? पो. सु. ८ बु. खेमतानगर | विक्रमादित्यचरित्र | तपागच्छीय मानविजय | अभयसिंह भंडार |
| ६ सं. १७१४ काती कुडेनगर | विक्रमसेन[१७] चौपइ | तपागच्छीय मानसागर | वर्द्धमान भंडार |
| ७ सं. १७२४ पो. व. १० गढवाडा | विक्रमादित्यरास | तपागच्छीय परमसामर | उ. जै. गु. क. भा. ३[१८] पृ. १२२८ |
| ८ सं. १७३७ के लगभग | ,, | खरतर दयातिलक | अपूर्ण बीकानेर |

१५ जैन मुनिके लिये चतुर्मासके अतिरिक्त एक स्थानपर एक महिनेसे अधिक नही रहनेका विधान होनेसे वे हर समय भ्रमणशील रहते हैं। इसीसे उनकी भाषामें कई भाषाओंका थोडा बहुत समिश्रण हो जाता है। अत: हमने उक्त तालिकाके ग्रथोंको गुजराती हिन्दी राजस्थानी भाषाके अलग अलग न रखकर लोकभाषा शीर्षकके नीचे दे दिये हैं। फिर भी इनमे सबसे अधिक गुजराती, उससे कम राजस्थानी एव कुछ ग्रथोंमे हिन्दीका संमिश्रण रूप है।

१६ इसमें सिहासन बत्तीसी, वैतालपचीसी, पचदडछत्र, लीलावती, परकायप्रवेश, शीलमती, खापराचोर आदि विक्रमसबधी कथाओका उल्लेख है।

१७ इस नामका इससे भिन्न अन्य एक जैन चौपइका आदिपत्र हमारे सग्रहमें है।

१८ जै. ग्ने. को बम्बईसे इसके २ भाग प्रकाशित हुए हैं, तीसरा अभी छप रहा है। ये तीनों भाग जैन भाषासाहित्यकी जानकारीके लिये एव संस्कृत-प्राकृत ग्ने. ग्रथोंकी जानकारीके लिये और यहींसे प्रकाशित जैन साहित्यनो सक्षिप्त इतिहास-ये चारो ग्रन्थ अपूर्व हैं। इन चारोके सम्पादक-सग्राहक श्रीमोहनलाल दलीचद देसाई हैं।

४ विभिन्न कथाओंको लेकर रचित स्वतंत्र लोकभाषाकी कृतियाँ

(क) वैताल पचीशी

| समय | कर्ता | स्थल |
|---|---|---|
| १ सं. १५९३ श्रा. व. ९ गु. रत्नागरपुर | सोरठगच्छीय ज्ञानचंद्र | उ. जै. गु. क. भा. ३ पृ. ५४५ |
| २ सं. १६१९ द्वि. श्रा. व. ९ र. वडवाग्रामे | तपागच्छीय देवशील | प्रति-वर्धमान भंडार, गोविंद स्टेट लायब्रेरी |
| ३ सं. १६४६ इंद्रोत्सव दिन | खरतर हेमाणंद | प्रति ,, ,, ,, |
| ४ सं. १६५० के लगभग | वडगच्छीय मुनि माल | प्रति गोविंद पुस्तकालय |
| ५ सं. १६७२ पो. सु. २ र | तपागच्छीय सिंहप्रमोद | प्रति भांडारकर ओ. इं. पूना |
| ६ | अज्ञात | उ. पंचदंड वार्ता पृ. १२६ |
| (ख) पचदंड चौपई | | |
| १ सं. १५५६ वै. शु. २ | अज्ञात[१९] | उ. ज. गु क भा. १ पृ. ९९ |
| | | प्र. बुद्धिप्रकाश वर्ष ७९ अं. २-३ |
| २ सं. १५६० | सिंहकुशल | उ फार्बस प्रकाशित पंचदंड वार्ता |
| ३ सं. १५८३ | विनयसमुद्र | प्रति पनेचंदजी सिंघी सुजानगढ पत्र २१ |
| ४ सं. १६५० के लगभग | वडगच्छीय मुनि मालदेव | प्रति जयचंद्रजी भंडार |
| ५ सं. १७२८ का. सु. ५ जारबदेसर | खरतर लक्ष्मीवल्लभ | प्रति हमारे संग्रहमें |
| ६ सं. १७३३ फागुन | खरतर लाभवर्धन | प्रति सेठिया लायब्रेरी |
| ७ सं. १८३० जे. सु. १० र. औरंगाबाद | तपा भाणविजय | प्रति अभयसिंह भंडार |
| (ग) सिंहासनबत्तीसी चौपई | | |
| १ सं. १५१९ | पूर्णिमागच्छीय मलयचंद्र | प्रति सें. ला. बडोदा, लींबडी भंडार |
| २ सं. १५९८ भा. सु. १० गु. | ज्ञानचंद्र | प्रति अभयसिंह भंडार |

१९ हिन्दी विद्यापिठ उदयपुरसे प्रकाशित रा. हिं. हस्त. ग्रंथोंकी खोज भा. १ में कर्ताका नाम सिद्धसेन लिखा है, पर इसका आधार अज्ञात है।

| | | |
|---|---|---|
| ३ सं. १६११ | उपकेशगच्छीय विनयसमुद्र | प्रति बीकानेर स्टेट लायब्रेरी |
| ४ सं. १६१६ वै. व. ३ र. बारेजा | बिवंदनीकगच्छीय सिद्धसूरि | उ. ज. गु. क. भा. १ पृ. २०५ |
| ५ सं. १६३९ आ. व. २ मेडता | खरतर हीरकलश | प्रति हमारे भंडारमें, वर्धमान भंडार, गोविंद पुस्तकालय |
| ६ सं. १६७८ | तपा संघविजय | प्र. 'साहित्य' १९३३ अप्रेलसे दिसंबर के अंकोंमें |
| ७ सं. १७४८ श्रा. व. ७ फलौधी | खरतर विनयलाभ | प्रति हमारे भंडारमें, श्रीपूज्यजी भंडार |
| ८ सं. १६७१ | अज्ञात (ग्रं. २८०० गा. २४७८) | प्रति महिमाभक्ति भं. बं. नं. ३६ |
| | (घ) विक्रम–खापराचोर चौपई | |
| १ सं. १५६३ जे. सु. ७ चीतोड | खरतर राजशील | प्रति जयचंद्रजी भंडार |
| २ सं. १७२३ ज्ये. सीरोही | ,, अभयसोम | प्रति हमारे संग्रहमें |
| ३ सं. १७२७ जयतारण | ,, लाभवर्धन | ,, ,, |
| | (ङ) विक्रम–चौबोली चौपई | |
| १ सं. १७२४ आषाढ व. १० | खरतर अभयसोम | प्रति श्रीपूज्यजी भंडार |
| २ सं. १७६२ | , कीर्तिसुंदर | प्रति ,, |
| ३ सं १७७० से पूर्व | पल्लीवालगच्छीय हीरानंद | प्रति कृपाचंद्रसूरि |
| | (च) विक्रम–लीलावती चौपई | |
| १ सं. १५९६ वै. सु. १४ बु. | कक्कसूरिशिष्य | उ. जै. गु. क. भा. ३ पृ. ६२३ |
| २ सं १७२८ | खरतर कुशलधीर | |
| | (छ) विक्रम–कनकावती चौपई | |
| १ सं. १७६४ मि. सु. १० राधनपुर | तपा कांतिविमल | उ. जै. गु. क. भा. २. पृ. ४६९ |
| | (ज) विक्रम–शनिश्चर रास | |
| १ सं १६८८? का. व. ७ गु. | तपा संघविजय | उ. जै. गु. क. भा. ३ पृ. ९५३ |
| २ सं. १७३६ के लगभग राधनपुर | धर्मसी | उ. जै. गु. क. भा. २ |

उपर्युक्त सभी रचनाएं पद्यमें हैं। गद्यमें भी एतद् विषयक कई ग्रंथ जैन भंडारोंमें पाये जाते हैं, पर उनके रचयिताओंके जैन होनेका निश्चित नहीं कहा जा सकता।

इस प्रकार यथाज्ञात विक्रमादित्य संबंधी श्वे. जै. साहित्यके ५५ ग्रंथोंकी सूची यहाँ प्रकाशित की जारही है। विशेष खोज करने पर और भी अनेकों ग्रन्थ मिलनेका संभव है। इनमेंसे कई ग्रंथोंकी अनेकों प्रतियां बीकानेरके अनेक संग्रहालयोंमें है[२०]। यहां स्थानाभावसे केवल एक-दो स्थानोंका ही निर्देश किया गया है।

इसके अतिरिक्त जैन कवि कुशललाभविरचित माधवानलकामकंदला चौपाई (सं १६१६ फागुण शुदि १३ जैसलमेर) में भी विक्रमादित्यके परदुःखभंजनकी कथा आती है। उक्त चोपई, राजस्थानीमें कवि गणपति (सं. १५८४ श्रा. सु. ७ आमुदरि) एवं गुजरातीमें दामोदर (सं १७३७ पूर्व) रचित इसी नामावाली रचनाओंके साथ, बडोदा ओरियन्टल सीरीझसे प्रकाशित है। इसी प्रकार रूपमुनिरचित अंबडरास (सं १८८० जे. सु ३० बु. अजीमगंज) आदिमें विक्रमके पंचदंड आदि कथानक पाये जाते हैं।

आचर्यकी बात है कि श्वेतांबर जैनोंने जब कि विक्रमादित्यके सम्बन्धमें ५५ ग्रन्थ बनाये हैं, दिगम्बर समाजके केवल एक ही विक्रमचरित्र (श्रुतसागररचित १६ वीं शताब्दी)का उल्लेख मात्र आरा जैन सिद्धान्त भवनसे प्रकाशित प्रशस्तिसंग्रहमें पाया जाता है। श्वे. जैनोंके इतने विशाल साहित्यनिर्माणके दो प्रधान कारण हैं. १ उन्होंने लोकसाहित्यके सर्जनमें एवं संरक्षणमें सदासे बडी दिलचस्पी ली है, इसके प्रमाणस्वरूप विक्रमकथाओंके अतिरिक्त अन्य अनेक कथाओं पर रचित उनके ग्रन्थ हैं (देखें-जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास पृ. ६०८, ६६१, ६७२); और २ सिद्धसेन दिवाकर नामक श्वे. विद्वानका विक्रमादित्यसे घनिष्ट संबंध (यहां तक कि उनके उपदेशसे विक्रमादित्यके जैनी होने तकका कहा गया है, उसने शत्रुंजयकी यात्रा भी की थी)।

महान् गौरवशाली विक्रमादित्यी सच्ची श्रद्धांजली यही हो सकती है कि हम उनके चरित्रमय ग्रंथोंमेंसे विविध दृष्टियोंसे उपयोगी ग्रन्थरत्नोंको चुनचुन कर प्रकाशित करें और उनकी कथाओंकी गहरी छानबीन कर उनके विशुद्ध इतिहासको प्रकाशमें लावें। आशा ही नहीं, पूरा विश्वास है कि इस लेखका अध्ययन कर हमारे विद्वान उक्त कार्यमें शीघ्र ही अग्रसर होंगे।

---

२० इस लेखमे उल्लिखित दानसागर भडार, वर्धमान भ, जयचद्र भ, अभयसिंह भ., कृपाचद्रसूरि भ, श्रीपूज्यजी भ महिमाभक्ति भ., गोविंदपुस्तकालय, सेठिया लायब्रेरी, हमारा सग्रह, वीकानेर स्टेट लायब्रेरी—ये सभो वीकानेरमें ही अवस्थित हैं। वीकानेरके जैन भडारोमें हस्तलिखित लगभग ५० हजार प्रतिया है। इन भडारोका परिचय मैंने अपने स्वतन्त्र लेखमें दिया है, जो शीघ्र ही प्रकाशित होगा।

# वैक्रमीय घटना

लेखक: पूज्य आचार्य महाराज श्री विजयलब्धिसूरीश्वरजी, वडाली.

अय कालचक्र! तेरी गति अजब है! तूने गज़बनाक तबदिलिएं बताई है। आज है वह कल नहीं, और कल है वह परसो नहीं, क्षण क्षणमें तू बदलता है। इसी लिये प्रभु–सिद्धान्त, तेरे स्कन्ध और देशको नहीं मानता है, मात्र प्रदेश रूप ही तू है। परन्तु एक प्रदेशात्मक तूने सारी दुनियाको हिला दी है। जगतमें तूने अनन्त भाव उत्पन्न किये है, कर्ता है और करेगा। दुनियाके अन्य चक्र, कोई तेल, कोई हवा, कोई काष्ठ और कोई कोयले आदिका सहारा मागते है, परन्तु तू तो एक ऐसा चक्र है कि जिसे किसी चीज़की दरकार नही। तू किसी किसी वख्त ऐसे भी पुरुष उत्पन्न करता है कि वे तेरे मापकयन्त्र बन जाते है। जैसे कि इस कालके सबसे श्रेष्ठ मापकयन्त्र आला और निराला वीतराग प्रभु महावीर महाराजा कहलाये, जिनके निर्वाणसंवत्‌को आज २४७० वर्ष हो चुके है। इससे प्राचीन किसीका संवत् जारी हो ऐसा हमारे खयालमें नहीं है।

आज हमारी समितिकी औरसे श्री श्रमण संघकी आज्ञानुसार 'श्री जैन सत्य प्रकाश' नामका मासिक प्रकाशित हो रहा है, उसका यह सौवा अंक जिस पुण्यशाली कारुणिक नृपति विक्रमकी ऐतिहासिक स्मृतिके रूपमे प्रकट होता है वह सत्त्वशाली विक्रम भी श्री महावीरके बादका गत कालका मापकयन्त्र है, क्योंकि प्रभु महावीरके निर्वाणके ४७० वर्ष बीतने पर राजा विक्रमका संवत् जारी हुआ है। राजा विक्रमकी १०० वर्षकी उम्र थी और यह विशेषांक भी १०० वा निकलता है यह भी एक घटनाका सुमेल ही है।

प्रभु महावीरके निर्वाणसे करीब ४२० वर्षके बाद इस राजाका मालवदेशकी उज्जैनी नगरीमें गंधर्वसेन राजाकी श्रीमती नामकी रानीसे जन्म हुआ, ऐसा अनुमान हो सकता है। क्योंकि गंधर्वके स्वर्गस्थ होनेके बाद विक्रमका सौतिला बडा भाई, जो माता श्रीमतीसे उत्पन्न हुआ था, भर्तृहरि तख्तनशीन हुआ है, उसकी तरफसे अपमानित होकर विक्रम केवल खड्गसखा बनकर देशान्तरको स्वीकारता है। कमसे कम उस वख्त १८–२० वर्षकी उम्र होना संभवित है। भट्टमात्रके मिलजाने पर कई स्थानों पर भ्रमण किया है। एक वख्त एक गामके निकट रोहणाचल पर्वतका नाम सुना और वहा जाकर रत्नप्राप्तिके लिये उसका चित्त लालायित हुआ। विक्रम वहां गया, परन्तु रत्नप्राप्तिकी विधि उसे पसंद न आई। विधिमें दीनतासे रोते पिटते विलपते हुए हाय मा! हाय बाप! के पुकारपूर्वक रत्न

मागनेका जिक्र था। यह सत्त्वशाली विक्रमको कैसे रुचे? भट्टमात्र वणिक था इसीलये,—विक्रम जो चुपचाप रोहणाचल पर बैठा था, और पाथेय न होने पर भी वेफिक्र और मांगनीसे विमुख था—उसको रुलानेके लिये थाडी देरके लिये गांवमें गया और वापिस आकर राजाको सुनाने लगा कि आज तुम्हारी माके मरजानेका समाचार उपलब्ध हुआ है। इस बातको सुनकर मातृभक्त विक्रमने हाय मा! हाय बाप! करते हुए अपना शिर पहाडसे टकराया। उसी वख्त रोहणाचलके अधिष्ठायकने उसके हाथमें रत्न धर दिया। भट्टमात्रको वडी खुशी हुई। उसने सोचा कि ठीक हुआ। उस रीतिसे भी इसके हाथमें सवा लक्षका रत्न आ गया, अब हमारी मुसाफरी वडे सुखसे कटेगी। फिर विक्रमको शान्त करनेके लिये कहा कि मैंने युंही गप लगाई थी। आपकी मा कुशल है, मात्र इस समाचारसे आपमें दीनता पैदा कराके आपको रत्नकी प्राप्ति करानी थी। जब यह समाचार विक्रमको ज्ञात हुआ तव उसने रत्नको फेंक दिया। कितना सत्त्व! और पर्वतको धिक्कार देते हुए कहा कि जो ऐसी दीनता कराकर दान देने वाले है उन पर लानत है, सो वार लानत है। मुझे ऐसा दान पसंद नहीं। ऐसा कहकर वह वहांसे चल पडा। ऐसे ही शृगालके शव्दसे—नदी किनारे पर अनेक आभूषणोंसे लदा हुआ मुडदा है—ऐसी, पशु शव्दवेदी भट्टमात्रने आगाही दी, उस वख्त भी उसने धनकी उपेक्षा कर दी।

ऐसे ठिकाने २ पर अपने सत्त्वका परिचय दिखलाता हुआ विक्रम घूम रहा है। उधर भर्तृहरिको अपनी स्त्रीकी महावतके साथकी खानाखराबी देखकर वैराग्य आता है और वह दुनियाको छोड देता है। उसके वाद शून्य राजगदी पर आगियावैताल अधिष्ठित हो जाता है और जो गद्दी पर बैठता है उसको मार डाल्ता है। इस बातका पता जब विक्रमको चल्ता है तव वह अपने राज्यको संभाल्नेको आता है। प्रथम अवधूतके वेषमें ही राज्यगद्दी स्वीकारता है और आगियाको वश कर लेता है। इन बातोंमें भी कमसे कम १० वर्ष चले गये होंगे। इस हिसावसे ३० वर्षकी वयमें गद्दी पर आवे तब वीरनिर्वाण सं. लगभग ४५० हो जावे। उसके वाद राज्यका सूर्य मध्याह्न पहुंचनेमें भी २० वर्षकी आवश्यकता जान पडती है।

इस तरह प्रभु महावीरके संवतसे ४७० वर्षके पीछे विक्रमसंवत् जारी हुआ, ऐसा अनुमान होता है। जिस भाग्यशालीकी यशोगाथा २००० वर्ष वीत जाने पर भी संवत्सरकी स्मृतिके रूपमें ज्यों की त्यों दुनियाके मुखसे गाई जती है उसका कारण उसकी उदारता है, जिसके अनेक उदाहरण इनके चरित्रसे माल्रुम होते हैं, जैसे कि—

एक वख्त राजा सभामें बैठा है। उस वख्त एक दीनात्मा वहां पर आया, मगर उसका मुख मंगनेके लिये खुला नहीं तब महाराजने सोचा कि—

" गतेर्भङ्गः स्वरो दीनो, गात्रखेदो महाभयं।
मरणे यानि चिह्नानि, तानि चिह्नानि याचके ॥ १ ॥

अर्थात्–गतिका भङ्ग, स्वरमें दीनता, शरीरमें खेद, और महाभय आदि जो चिह्न मरण समय पर होते हैं वे सब चिह्न याचकमें भी दिखे जाते हैं। इस लिये इसके मंगनेके सिवाय भी इसे कुछ देना चाहिये। बस, तुरंत हि १००० दीनार–गीनीओका दान दिया। फिर भी वह कुछ नहीं बोला तब विक्रमने पूछा "क्योरे! कुछ कम रहा? अबी भी नहीं बोलता, तब उसने कहा कि—

लज्जा वारेइ महं, असंपया भणइ मग्गि रे मग्गि।
दिन्नं माणकवाडं, देहीति न निग्गया वाणी ॥ १ ॥

अर्थ–लज्जा मुजको नहीं बोलने देती, दारिद्र्य कहता है कि तू मंग, बिचमें मान रूप किवाड लग जाता है इस लिये 'दो' ऐसी वाणी नहीं निकलती है।

इस बात को सुनकर १०००० दीनार दिये गये। और फिर कहा कुछ चमत्कारी कृति सुनाओ, तब बोला कि—

अनिस्सरन्तीमपि देहगर्भात्, कीर्तिं परेषामसतीं वदन्ति।
स्वैरं भ्रमन्तीमपि च त्रिलोक्यां, त्वत्कीर्तिमाहुः कवयः सतीन्तु ॥

अर्थः–हे राजन्! दूसरोंकी कोर्ति उनके शरीरसे भी बाहर नहीं निकलती फिर भी वह असती कहलाती है, और आपकी कोर्ति तीन लोकमें स्वच्छंद हो कर फिरती है फिर भी वह सती है।

इस आश्चर्यकारी सदुक्तिसे राजाने उसको १००००० दीनार–सोनैये दीये। और कहा कि फिर कुछ सुनाओ। तब याचकने एक बहुश्रुतका कथानक सुनाया।

जो नृपति कुलीनोका संग्रह करता है वह कभी भी विक्रयाको नहीं प्राप्त होता है जैसे कि–विशाला नामकी नगरीमें नन्द नामका राजा था, उसकी भानुमती नामकी रानी थी और विजयपाल नामका लडका था। सर्व नीतिमें विशारद बहुश्रुत नामका मंत्री था, और अनेक शास्त्रके रहस्यको जाननेवाला शारदानंदन नामका उसका गुरु था। एक दिन राजाने मंत्रीसे कहा कि मै भानुमतीके सहवासमें ही रहना चाहता हूं। एक क्षण भी उसके सिवा

नहीं रह सकता, इस लिये कलसे सभामें मेरे साथ ही दूसरा सिंहासन तैयार रखना। मंत्रीने कहा—स्वामिनाथ! यह ठीक नहीं, सभामें उनके साथ बैठनेसे अपकीर्ति होगी। राजाने कहा—चाहे ऐसा हो, परन्तु इसके सिवा सभामें इतनी देर बैठनेमें मुझे बड़ा ही रञ्ज होता है। मंत्रीने कहा—ऐसा ही है तो उसकी आबेहूब तसवीर बनाके सभामें रखे, जब आपका जी चाहे देख सकते हैं, यूं भी सभामें बातचीत तो कर ही नहीं सकते, तो यह उपाय अच्छा है। राजाने यह बात मान ली। तुरंत ही कुशल कारीगरसे साक्षात् भानुमती देखलो, ऐसा चित्र तैयार किया। जिस राजाके गुरु, वैद्य और मंत्री मीठ बोलनेवाले होते हैं उस राजाके धर्मशरीर और खजाना इज्जत आबरुका नाश होता है। इस मंत्रीने राजाकी इज्जतका बचाव किया।

एक दिन अपने गुरु शारदानंदनसे राजाने कहा कि देखो यह चित्र कैसा बिनकसर है, क्या आप इसमें कोई कसर बता सकते हो? गुरुने कहा कि चित्र तो बहुत उमदा बना है परन्तु उनके गुप्त स्थानमें तिलक है वह नहीं दिखाया गया, बस यही एक कसर है। इस बातको सुनकर कुपित हुए राजाने मंत्रीको कहा कि—इसे जानसे मार डालो। मंत्रीने उसको अपने स्थान पर लेजा कर गुप्त रक्खा और राजाको कहला दिया कि—मैने शारदानंदनको मरवा डाला। एक दिन राजसुत विजयपाल अशिक्षित अश्व पर चढकर शिकारको गया। उस अशिक्षित घोडेने उसे विहड जंगलमें जा पटका। वहां पर एक सिंह दूरसे आता हुवा दिख पडा, राजपुत्रने डरसे वृक्षारोहण किया, जिस पर एक वंदर पहिलेसे बैठा था। उसने उसको मित्रभावसे अपने पास बिठलाया। उसकी आंखमें परिश्रमकी निंद आने लगी तब अपनी गोदमें उसका सिर ले लिया। उसको गाढ निद्रा आ गई। उस समय सिंहने कहा—हे वंदर! इस नरको मुझे दे दे, तू बच जायगा, और इसको खाकर मैं चला जाउंगा। वंदरने जवाब दिया कि मैं मेरे आश्रितको कभी नहीं दूंगा। थोडी देरमें राजपुत्र जाग उठा और वंदरको निन्द आने लगी, वह राजपुत्रकी गोदमें अपना शिर रखके सो गया, तब सिंहने राजपुत्रसे कहा—अय नर! तू इस वानरको पटक दे, मैं इसे खाकर चला जाउंगा। इस बातको सुनकर उस नरने विचार किया कि मैं इसको पटक दूं, यह इसे खा लेगा और चला जायगा, और मैं सीधा घर पहुंच जाउंगा। उसी वख्त विजयपालने वानरको, वह सिंहके मुंह पर पडे—ऐसे गिराया। वानरकी आंख खुल गई, और अपनेको सिंहके मुखमें पडे हुए पाया। तब वानर खिड खिडाकर हँसा। उसकी हसीसे सिंहको आश्चर्य हुआ और थोडासा मुख खुला, सिंहने न तो उसके शरीर पर पंजा मारा और न तो दाढ दबाई, आश्चर्यचकितों का यही दशा होती है। तब वानर कूद पडा और पेड पर मित्र मनुष्यके पास जाकर रोने लगा। सिंहने पूछा—अय वानर! यह क्या बात है? जब तू मेरे मुंहमें था तब हंसता था और मित्रके पास

जाकर रोता है। वानरने कहा—तेरे मुंहमें मित्रका भला करके आया था इस भलाईके भावसे मै हंसता था, तूने मुझे कोई हरकत नहीं की जिससे कुदकर जीवन वचा लिया और इस मित्रद्रोही पापात्माके पास आया तब मुझे दुःख हुआ कि हा!!! इस अधमात्माकी कैसी अधोगति होगी, इस कारण मै रोने लगा। इस बातको सुनकर सिंह चला गया और वानरने राजपुत्रको 'विश्रेमेर' यह शब्द सुनाया। न मालुम इस शब्दमें क्या जादू था, वह पागल बन गया। घोडा जंगली जानवरोंके भयसे भागा और दोडता दोडता राजमहल तक पहुंचा। खाली घोडा देखकर घबडाया हुआ राजा सपरिवार ढूंढते ढूंढते वहां तक पहुंचा, और लडकेको पागल देखकर दुःखी हुआ। उसे घर लाकर अनेक उपचार किये मगर सभी निष्फल गये। तब मंत्रीसे कहा कि—यदि मेरे गुरु शारदानंदनको न मरवाया होता तो वे जरूर इस लडकेको अच्छा बनाते। यह वात मंत्रीने अपने गुप्त गृहके अंदर रखे हुए शारदानंदनको कही। शारदानंदन बोला कि महाराजको पास जाकर ऐसा कहा कि मेरी लडकी पडदे पीछे रहकर कुछ ऐसे काव्य सुना देगी जिससे कुंवरका पागलपन दूर हो जायगा। मंत्रीने राजासे ऐसा ही कहा और राजसभामें पडदा बंधवाया गया। मंत्री पडदेवाली पालखीमें गुरुको दाखिल करता है। राजपुत्र विजयपाल आदि पडदेके पास बैठ जाते है। राजाने उसी वख्त हुकम दिया कि हमारे पुत्रका पागलपन दूर करो और वह जैसा पहिले था वैसा बना दो, तब पडदेमें रहे-हुए शारदानंदनने श्लोक बोलने शरू किये—

> विश्वासप्रतिपन्नानां, वञ्चने का विदग्धता।
> अङ्कमारुह्य सुप्ताना, हन्तुं किं नाम पौरुषम् ? ॥१॥

अर्थ—विश्वासपात्रको ठगना यह कोई चतुराई नहीं, गोदमें सोये हुएको मारना यह कोई पुरुपार्थ नहीं है।

> सेतु गत्वा समुद्रस्य, गङ्गासागरसङ्गमे।
> ब्रह्महा मुच्यते पापै-र्मित्रद्रोही न मुच्यते ॥२॥

अर्थ—समुद्रके सेतु पर जाकर और गंगासागरके संगमको पाकर ब्रह्महत्यावाला भी अपने पापसे मुक्त हो जाता है परन्तु मित्रोंके साथ द्रोह करनेवाला पापमुक्त नही बनता।

इन दो श्लोकके सुननेसे बहुत पागलपन नष्ट हुआ, थोडासा ही पागलपन बाकी रहा। इन दो श्लोकोका अपने जीवनके साथ जो संबंध था वो सब राजपुत्रको सुनाया और सिंह—वानरकी कथा भी सुनाई। उसके बाद राजपुत्रमें रही हुइ थोडी कसरको दूर करनेके लिये पडदेमें रहे हुए शारदानंदनने तीसरा श्लोक सुनया।

> मित्रद्रोही कृतघ्नश्च स्तेयी विश्वासघातकः।
> चत्वारो नरकं यान्ति यावच्चंद्रदिवाकरौ ॥३॥

अर्थ—मित्रके साथ द्वेष करनेवाला, कृतघ्न, चोर और विश्वासघाती ये चार नरकमें जाते है ।

अब राजपुत्र स्वस्थ हो गया । राजाने पूछा—हे बाले ! तू नगरमें रहती है, फिर भी बनकी इस परोक्ष बातको कैसे जान सकती है ? तब उसने कहा—मेरे मुखमें सरस्वतीका निवास है इससे जैसे भानुमती रानीके गुप्त स्थलकी तिलककी बात जानी थी ऐसे यह भी जान ली । इस बातको सुनकर राजा बड़ा प्रसन्न हुआ। उसने समझ लिया कि मैंने गुरुदेवको रानीकी इज्जत लूंटनेवाला समझकर जो बुरा हुकम सुनाया था वो मेरी सख्त भूल थी ।

जैसे—जंगलकी परोक्ष बातको सरस्वतीकी कृपासे जान ली ऐसे ही भानुमतीके तिलकको भी जान सकता है, क्या यह गुरुदेव तो नहीं ? तुरंत पडदा ऊंचा कर दिया और देखा तो गुरुदेव ही निकले । मंत्रीने असली हकीकतसे ज्ञात किया और राजाने मंत्रीकी बुद्धि पर आफरीन-का पुकार किया ।

इस बहुश्रुतकी कथाको सुनकर राजा विक्रमने कोटि दीनारका दान दिया । और कोषाध्यक्षको हुकम दिया कि आज पीछे किसी भी दीन दुःखिको मेरे पास आनेपर १००० का दान देना, मेरेसे बातचीत करे उसको १०००० का और मै जिसकी वाणी सुनकर खुश होउं उसको १००००० का और आश्चर्यकी कथा सुनावे उसको १०००००० दीनारका दान देना । कितनी उदारता ! एक आदमीके साथ किया हुआ वर्ताव हम्मेशका कायदा बन गया । बलीहारि हे ऐसी उदारताकी !

ऐसे अनेक प्रसंगसे भरा हुआ जिसका चरित्र है उसको गुजरात, मालवा, मारवाड, पञ्जाब आदि देशोंको अधमर्ण और उत्तमर्णसे रहित बनाकर अपना संवत् चलानेमें खर्व निखर्व परार्ध्यकी संख्यासे पर धन खरचना पडा है । परन्तु परोपकारके स्वभावसे इसे ऐसा अखूट खजाना मिल गया था कि चाहे इतना खरच करे खूटे ही नहीं । कारण यह था कि—एक समय अपनी सर्व मिलकत लगाकर एक आदमीने एक सुंदर भवन बनाया। भवनके तैयार होने पर जब वह उसमें सोया, तो रात्रिको 'पडता हूं पडता हूं' ऐसी आवाज कई दफा सूनी। वह घबडाया और बोला हाय !! हाय !! लाखका पानी कर दिया। दूसरे दिन, तीसरे दिन भी ऐसी ही आवाजें आतीं रहीं तब विक्रमराजाके पास जाकर उसने कहा कि मेरे लाख रुपयोंका पानी हुआ । मै दूसरेको यह मकान लीलाम करना चाहता हूं, परन्तु कोई मुफ्त भी नहीं लेता, कारण कि मै मकानकी नुकसानीका जिकर कर देता हूं, जिससे कोई लेता नहीं, किसीके साथ धोखा करना ठीक नहीं । बस, पड़नेकी बात सुनकर सभी घबडाते हैं, इस बातसे मै बडा दुःखी हूं । वणिककी इस न्याय—शीलताको देखकर राजा खुश हुआ

और उसी वख्त अपनी परोपकारशीलता बतला दी। एक लाख रुपया खजानेसे मंगवा कर उसको दे दिया और मकान ले लिया।

उस दिन रातको राजा उसी मकानमें सोया। पीछली रातको 'पडता हूं पडता हूं' ऐसी आवाज़ आई। राजाने जवाब दिया कि अभी ही पडो, देर मत करो। राजाकी इस सत्त्ववृत्ति पर देव प्रसन्न हुआ और एक स्वर्ण पुरुष उपरसे गिराया, उसे राजाने स्वाधीन किया, जिस स्वर्णपुरुषके किसी भी अङ्गको काटे तो तुरंत ही वह नया बन जावे। इस तरहसे स्वर्णपुरुषकी सिद्धि संवत् चलानेमें तथा कोटि कोटिके दान देनेमें पूर्ण मददगार बनी।

यह बात श्री मेरुतुंगाचार्य म.के बनाये हुअे "प्रबन्धचिंतामणि" परसे लिखी गई। प्रातःस्मरणीय श्री मुनिसुन्दरसूरीश्वरजी म.के शिष्य श्री शुभशीलगणि म. एक योगिके कारस्थानसे स्वर्णसिद्धि हुई बतलाते है। संभव है दो स्वर्णपुरुष सिद्ध हुए हों। ऐसे पुण्यशालियोंके लिये कोई आश्चर्यकारी घटना नहीं।

एक समयका जिकर है कि एक विद्वान् ब्राह्मणको दैवी प्रसंगमें समुद्राधिप वरुणको बुलानेके लिए भेजा। वह समुद्र किनारे पर जाकर अधिपतिकी सुन्दर छटादार काव्यमें स्तुति करता है, और वरुणदेव हाज़र होता है। ब्राह्मणने कहा—महाराजा विक्रम अमुक प्रसंग पर आपको याद करते हैं। देवने कहा—तुम्हारा राजा परम दयालु, बडा उदार, विद्वत्प्रेमी है, इस लिये उसको चार रत्न भेट करता हूं। और उसे कह देना कि—मै आ नहीं सकता। और ये चार रत्नोके भिन्न भिन्न ये गुण हैं, एक एक रत्नका पृथक् २ निशानीपूर्वक परिचय कराया। एक रत्न चाहे ऐसी सुन्दरसे सुन्दर रसोई देता है, दूसरा इच्छित आभूषण अर्पण करता है, तीसरा सैन्यदायक है और चौथा चाहे ऐसा खेतीका पाक दता है। रत्न लेकर ब्राह्मण विक्रमके पास आया और वृतान्त कह कर रत्न भेट किये। राजाने कहा इसमेंसे एक तू उठा ले, तब वह बोला कि मै अपने कुटुंबकी सम्मतिसे इनमेंसे एक ले सकता हूं। नृपतिने कहा चार रत्न अपने साथ लेकर घर पर जाओ, और पूछकर आओ। जब तुम एक लोगे तब मै तीन लूंगा। घर पर जाकर ब्राह्मगने कुटुंबके आगे बात की, कुटुंबमें १ लडका, १ लडकेकी औरत, १ अपनी स्त्री और खुद था। लडका बाल्यावस्थासे लडाईका शोखीन होनेसे राजमहत्ताको चाहनेवाला था, इसलिये सैन्य देनेवाला रत्न लेनेको कहा। पुत्रवधु रसोई—पानीमें आलसु थी, इसलिये रसोई देनेवाला रत्न लेनेको कहा। वृद्धा आभूषणोंकी प्रेमी होनेसे उसने आभूषण देनेवाले रत्नकी मांग करनेको कहा। खुदको खेतीके पाकका शोख होनेसे पाकदायी रत्न चाहता है। चारोंकी सम्मति भिन्न भिन्न रही, और हठाग्रह रहा, पुत्र बोला कि यदि मेरी मांग न स्वीकारी तो झहर पीके मर जाऊंगा। पुत्रवधुने कहा—यदि रसोई देने वाला रत्न न लिया तो मै कूएमें पडकर मर जाउंगी। वृद्धाने कहा—यदि मेरी

बात न रही तो मैं जलके मर जाउंगी। ब्राह्मणने विचार किया कि एक रत्न लेनेसे मैं कभी बच जाउं तो दो हत्याएं तो जरूर होगी, इस लिये रत्नको लेना बला निमंत्रित करने जैसा है। अतः राजाके पास जाकर चारों रत्न रख दिये और अपने कुटुंबकी सारी बात सुनाई। परोपकारी राजाने अपनी उदारताका पूर्ण परिचय दिखलाया, और कह दिया कि जाओ चारों ही रत्ने ले जाओ, मुझे एककी भी जरूर नहीं। आहा हा!! कैसी उदारता, कैसा परोपकार। कैसी दयालुता। धन्य हो ऐसे उदात्त जीवनको।

धन्यनाम विक्रम श्री सिद्धसेनदिवाकर म.की वाणीसे भिगा हुआ था और जिनेश्वरोंका अनन्य भक्त था और महाव्रतकी महत्ताको दिलसे चाहनेवाला था। श्री सिद्धसेनदिवाकर महाराज जैनशासनमें आदि कवि कहलाते हैं, श्री हेमचंद्राचार्य महाराज सिद्धहेम व्याकरणमें लिखते हैं कि 'अनुसिद्धसेनं कवयः' इससे यह बात बराबर सिद्ध है। आपने न्यायावतार, सम्मतितर्क आदि अपूर्व न्यायग्रन्थ और अनेक द्वात्रिंशिकायें निर्मित करके जैन समाजको ऋणि बनाया है। आपके ही अजब चमत्कारसे राजा विक्रम जैनधर्मको पाया है। कितनेक लोग विक्रम और सिद्धसेन दिवाकर म.को समकालीन नहीं मानते हैं, और उस विषयमें जो अनुमान करते हैं वह अनुमान नहीं किन्तु अनुमानाभास हैं। श्री सिद्धसेन दिवाकरजी म.ने लक्षणमें अभ्रान्त शब्द दाखिल किया है वह बौद्धाचार्य श्री धर्मकीर्तिके लक्षणमेंसे लेकर किया है यह अनुमान झूठा है, क्योंकि—श्री धर्मकीर्तिसे प्रथम हुए गौतम ऋषिने अपने न्यायदर्शनमें लक्षणमें अव्यभिचारी शब्द लिखा है। अव्यभिचारी और अभ्रान्त पर्यायवाची शब्द हैं जिससे ऐसे पर्यायवाची शब्द एक दूसरे लक्षणकारके सदृश आजानेसे यह पहिले थे और यह पीछे थे, ऐसा लिखना किसी तरह उचित नहीं हो सकता। अमुक शब्द अमुकके मस्तिष्कसे प्रथम ही निकले, और दूसरेके मस्तिष्कसे नहीं निकले ऐसा अनुमान बुद्धिशाली नहीं कर सकता है। इससे हम जोरसे कह सकते हैं कि श्री सिद्धसेन दिवाकर म. विक्रमके समकालीन ही हैं और आपके उपदेशका असर राजा विक्रमके दिलमें जबरदस्त पड़ा था। उसने गिरिराज श्रीसिद्धाचलजीका आपके ही उपदेशसे संघ निकाला था, जिसमें श्री. सिद्धसेन दिवाकर म. आदि ५०० आचार्य और ७० लाख श्रावकके कुटुंब सामिल थे। १६९ सोनेके, ३०० चांदीके, ५०० हाथीदांतके, और १८०० काष्टके जैन मन्दिर थे। कारण कि एक भी भावुक दर्शनसे वंचित न रहे। एक क्रोड दो लाख और नौसौ रथ १८ लाख घोडे छ हजार हाथी थे और ऊंट खच्चर आदिकी गिनती नहीं थी। पालीताणाकी यात्रा करके वहांके मन्दिरोंका जीर्णोद्धार कराया और श्री गिरनारजीकी यात्रा करके संघ वापिस आया। अपने जीवनमें अनेक जिनपतियोंके तीर्थस्थ प्रतिबिम्बोंके खुद दर्शन करनेवाले और अगणित द्रव्य खरच करके क्रोडोंको दर्शन करवानेवाले महाराजा विक्रम। धन्य हो आपकी जीवनीको।

# कालकाचार्य और विक्रम

लेखक.—श्रीयुत हजारीमलजी बाँठिया, बीकानेर

कालकाचार्य अथवा आर्य कालक जैन समाजमें एक सुप्रसिद्ध आचार्य होगये है। श्वे० जैन–समाजमें हमें चार 'कालक' नामके आचार्योंका पता लगता है–(१) श्यामार्य नामसे प्रसिद्ध पहले कालकाचार्य जिनका युगप्रधान–स्थविरावलीकी गणनाके अनुसार वीर–निर्वाणसंवत् २८० में जन्म, ३०० में दीक्षा, ३३५ में युगप्रधानपद (सूरि–पद) और ३७६ (ई. पू. १५१) में स्वर्गवास हुआ था; (२) गर्दभिल्लराजासे सरस्वती साध्वीको छुड़ानेवाले दूसरे कालक, जिनका अस्तित्वकाल नि. सं. ४५३ (ई.पू.७४) के आसपास है; (३) इन्द्रसे प्रशंसित निगोदव्याख्याता तीसरे कालकाचार्य, जिनका अस्तित्व नि. सं. ७२० के आसपास है और (४) पर्युषणा–पर्वको पंचमीसे हटाकर चतुर्थीमें करनेवाले चौथे कालक,[1] जिनका समय वीर–निर्वाण–संवत् ९९३ है।[2]

द्वितीय कालक ही, विक्रमसंवत्सरके प्रवर्तक विक्रमसे संम्बन्ध रखते है अतः हम उन्हींके बारेमें इस लेखमें विचार–विमर्श करेंगें। विक्रमसंवत्के प्रवर्तकके सम्बन्धमें पहले विद्वानोंकी राय थी कि वह ऐतिहासिक व्यक्ति नहीं हैं, किन्तु आजकल उसे सभी विद्वान एक मतसे स्वीकार करने लगे हैं कि ई. पू. ५७ में विक्रमादित्य बिरुद धारण करनेवाला एक राजा हुआ था, जिसने शकोंका उन्मूलन किया और अपनी विजयकी खुशीमें विक्रमसंवत् चलाया। यही बात कालकाचार्यकथा एवं प्रचलित जैन कालगणनाके अनुसार सिद्ध होती है। इससे यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि ई. पू. ५७ में भारतमें विक्रमादित्य नामका एक हिंदू राजा अवश्य हुआ था।

कालकाचार्यकी यशोगाथा विभिन्न लेखकोंने प्राकृत, संस्कृत आदिमें 'कालकाचार्य–कथा' नामसे की है। इसी कथा द्वारा हम कालकके घटनाचक्रका ज्ञान कर सकते हैं। मुनि कल्याणविजयजीने अपने 'आर्य कालक' लेखमें कालकाचार्य कथाकी प्रमुख घटनाओंको सात घटनाओंमें इस प्रकार विभक्त किया है। (१) गर्दभिल्ल राजाको पदभ्रष्ट करके सरस्वती साध्वीको छुड़ाना नि. सं. ४५३ (ई. पू. ७४)में, (२) चतुर्थीके दिन पर्युषणा–पर्व करना नि. सं. ४५७ और ४६५ (ई. पू. ७०–६२)के बीचमें, (३) अविनीत शिष्योंको छोड़कर

---

१ कल्पसूत्रका संघ समक्ष वाचन करनेका प्रारंभ इन–चौथे कालकाचार्यने किया ऐसा भी उल्लेख मिलता है।

२ मुनि कल्याणविजयजीके आर्य कालक लेखसे [द्विवेदी अभिनदन ग्रन्थ पृ. ९५]।

